(यद्वा) अथवा चाहे (समुद्रे) जल या समुद्र के द्वीपादि में (अधि स्थः) हो, तो भी हे (अश्विना) वेग से चलने वाले साधनों से सम्पन्न जनो ! आप (अतः आ यातम्) वहां से आया जाया करो।

यद्वा य॒ज्ञं मन॑वे सं॑मिमि॒क्षथु॑रे॒वेत्का॒ण्वस्य॑ बोधतम्।

बृह॒स्पतिं॒ विश्वा॒न्दे॒वाँ अ॒हं हु॑व॒ इन्द्रा॒विष्णू॑ अ॒श्विना॑वाशु॒हेष॑सा २

भा०—(यद्-वा) और जब आप दोनों (मनवे) मनुष्य मात्र के हितार्थ (यज्ञं सं मिमिक्षथुः) यज्ञ को मिलकर एक साथ करो, (एव इत् काण्वस्य बोधतम्) तब भी विद्वान् जनों को उसका ज्ञान करा दिया करो। (बृहस्पतिम्) बड़े राष्ट्र और वेदवाणी के पालक और (विश्वान् देवान्) समस्त मनुष्यों या विद्याभिलाषी विद्यार्थियों और (इन्द्राविष्णू) ऐश्वर्यवान् राजा, व्यापक सामर्थ्य के सेनापति दोनों को और (आशु-हेषसा) शीघ्र उत्तम ध्वनि करने वाले (अश्विना) अश्वारोही, जितेन्द्रिय जनों को (अहं हुवे) मैं प्रार्थना करूं कि वे यज्ञ में आवें।

त्या न्व॒१॒श्विना॑ हुवे सु॒दंस॑सा गृ॒भे कृ॒ता।

य॒योरस्ति॒ प्र णः॑ स॒ख्यं दे॒वेष्वध्याप्य॑म् ॥ ३ ॥

भा०—(त्या अश्विना नु हुवे) मैं उन दोनों जितेन्द्रिय, गृहस्थ स्त्री-पुरुषों को निमन्त्रित करूं जो (सु-दंससा) उत्तम कर्मों का आचरण वाले और (गृभे कृता) गृह में एकत्र पति पत्नी बने हों, (ययोः) जिन में (नः सख्यं प्र अस्ति) हमारा सौहार्द हो और (ययोः) जिनका (आप्यं) बन्धु-भाव (देवेषु) विद्वानों में (प्र अस्ति) उत्तम हो।

य॒योरधि॒ प्र य॒ज्ञा अ॑सू॒रे सन्ति॑ सू॒रयः॑।

ता य॒ज्ञस्या॑ध्व॒रस्य॒ प्रचे॑तसा स्व॒धाभि॒र्या पिब॑तः सो॒म्यं मधु॑ ॥४॥

भा०—(ययोः अधि) जिन दोनों स्त्री पुरुषों पर (यज्ञाः) यज्ञ, उत्तम कर्म और (असूरे) सूर्यरहित, अन्धकार युक्त काल या देश में भी (ययोः अधि) जिन के अधीन या जिन पर (सूरयः) विद्वान् जन आश्रित

हैं, (या) जो दोनों (स्वधाभिः) अन्नों सहित (सोम्यं मधु पिबतः) ओषधि-रस युक्त मधुर जल, मधु आदि पदार्थ पान करते हैं (ता) वे दोनों (प्र-चेतसा) उत्तम विद्वान्, शुभ-चित्तवान् होकर (अध्वरस्य यज्ञस्य) हिंसा रहित वा अक्षय यज्ञ के (स्वधाभिः) अन्नों से करने वाले हों।

यद्द्याश्विनावपाग्यत्प्राक्स्थो वाजिनीवसू।
यद्द्रुह्यव्यनवि तुर्वशे यदौ हुवे वामथ मा गतम् ॥ ५ ॥

भा०—हे (अश्विना) जितेन्द्रिय स्त्री पुरुषो! (यद् अद्य) जो तुम दोनों (अपाग्) पश्चिम में या (यत्) जो (प्राक् स्थः) पूर्व में भी होवो, हे (वाजिनीवसू) विद्या और बलशक्ति युक्त क्रिया से सम्पन्न विद्वानो! (यद्) यदि तुम दोनों (द्रुह्यवि) परस्पर द्रोही जनों में, (तुर्वशे) हिंसक जनों में और (अनवि) छोटे या अप्रसिद्ध जनों में या (यदौ) यत्नशील, उद्योगी, श्रमी जनों में भी होवो तो मैं (अद्य) आज ही, तुरन्त (हुवे) सादर निमन्त्रित करूं। (अथ) और तुम दोनों (मा गतम्) मुझे प्राप्त हो। उत्तम जितेन्द्रिय स्त्री पुरुष कहीं भी, किसी भी जनसमाज में हों उनको सादर निमन्त्रित करना चाहिये।

यदन्तरिक्षे पतथः पुरुभुजा यद्वेमे रोदसी अनु।
यद्वा स्वधाभिरधितिष्ठथो रथमत आ यातमश्विना ॥ ६ ॥ ३४ ॥

भा०—हे (अश्विना) शीघ्रगामी अश्वों और यन्त्रों के जानने और बनाने वाले शिल्पकार जनो! (यत्) जो आप दोनों (पुरु-भुजा) बहुतों को पालने में समर्थ होकर (अन्तरिक्षे पतथः) अन्तरिक्ष मार्ग से गमन करते हो, (यत् वा) और जो आप दोनों (इमे रोदसी अनु पतथः) इन आकाश और पृथिवी दोनों में विचर सकते हो (यद् वा) और जो आप दोनों (स्व-धाभिः) स्वयं अपने आप धारण करने में समर्थ शक्तियों से (रथम्) वेग से चलने वाले यन्त्र पर (अधि तिष्ठथः) विराजित हो वे

आप दोनों ( अतः आयातम् ) इस प्रयोजन से हमारे पास आया करो। इति चतुर्विंशो वर्गः ॥

[ ११ ]

वत्सः काण्व ऋषिः ॥ अग्निर्देवता ॥ छन्दः—१ आर्ची भुरिग्गायत्री । २ वर्धमाना गायत्री । ३, ५—७, ९ निचृद् गायत्री । ४ विराड् गायत्री । ८ गायत्री । १० आर्ची भुरिक् त्रिष्टुप् ॥ दशर्चं सूक्तम् ॥

**त्वम॑ग्ने व्रत॒पा अ॑सि दे॒व आ मर्त्ये॒ष्वा । त्वं य॒ज्ञेष्वीड्यः॑ ॥ १ ॥**

भा०—हे (अग्ने) ज्ञानवन् ! व्यापक ! तेजःस्वरूप सत्यार्थ प्रकाशक ! राजन् ! प्रभो ! (त्वं) तू (व्रत-पाः असि) व्रतों, सत्कर्मों, अन्नों का पालक है । (मर्त्येषु आ) मनुष्यों में भी तू (देवः) सुखों का दाता, दीप्तिमान् है । (त्वं) तू (यज्ञेषु) यज्ञों में (ईड्यः) स्तुति योग्य, पूज्य, चाहने योग्य है ।

**त्वम॑सि प्र॒शस्यो॑ वि॒दथे॑षु सहन्त्य । अग्ने॑ र॒थीर॑ध्व॒राणा॑म् ॥ २ ॥**

भा०—हे (अग्ने) अग्निवत् तेजस्विन् ! हे (सहन्त्य) शत्रु पराजय-कारिन् ! हे सबके साथ व्यापक ! ( त्वम् ) तू (विदथेषु) यज्ञों, संग्रामों, ज्ञान लाभ के अवसरों में (प्रशस्यः असि) प्रशंसनीय और उपदेश करने योग्य है । तू ही ( अध्वराणाम् ) यज्ञों और सन्मार्ग, मोक्ष मार्ग में जाने वालों में (रथीः) रथवान् के समान मार्ग पार करा देने और लक्ष्य तक पहुंचाने हारा है ।

**स त्वम॒स्मदप॒ द्विषो॑ युयो॒धि जा॑तवेदः । अदे॑वीरग्ने॒ अरा॑तीः ॥३॥**

भा०—हे (अग्ने) अग्रणी ! नायक ! अग्निवत् तेजस्विन् ! हे (जात-वेदः) समस्त उत्पन्न पदार्थों के जानने हारे ! सब में व्यापक प्रभो ! विद्वन् ! धनैश्वर्य के स्वामिन् ! राजन् ! (त्वं) तू (सः) वह (द्विषः) द्वेष करने वालों और द्वेष योग्य क्रोधादि अन्तः-शत्रुओं, और (अरातीः अदेवीः) शुभ गुणों से रहित दान या उचित अधिकारों को न देने वाले प्रभावों, वृत्तियों और वाणियों को भी (अस्मत् अप युयोधि) हम से दूर कर ।

अन्ति चित्सन्तमह यज्ञं मर्तस्य रिपोः । नोप वेषि जातवेदः ॥४॥

भा०—हे (जात-वेदः) समस्त पदार्थों को जानने हारे प्रभो ! हे विद्वन् ! (रिपोः मर्त्तस्य) पापी पुरुष के (अन्ति चित् सन्तं यज्ञं) अति समीप विद्यमान यज्ञ को (न उप वेषि) प्राप्त नहीं होता, नहीं स्वीकार करता। तू शत्रु भावना वाले मनुष्य के यज्ञ, पूजा, दान स्वीकार नहीं करता।

मर्ता अमर्त्यस्य ते भूरि नाम मनामहे । विप्रासो जातवेदसः ५।३५

भा०—हे प्रभो ! (जात-वेदसः) उत्पन्न पदार्थों में व्यापक, सर्वज्ञ (ते) तुझ (अमर्त्यस्य) अविनाशी के (भूरि नाम) बहुत नामों से हम (मर्त्ताः) मनुष्य, (मनामहे) तेरी स्तुति करते हैं।

विप्रं विप्रासोऽवसे देवं मर्तास ऊतये । अग्निं गीर्भिर्हवामहे ॥६॥

भा०—हम (विप्रासः मर्त्तासः) विद्वान् बुद्धिमान् पुरुष (अवसे) रक्षा, ज्ञान, आत्मसंतोष, प्रीति सुखादि और (ऊतये) तुझे प्राप्त होने के लिये (विप्रं) विविध ऐश्वर्यों के पूरक (देवं) प्रकाशमान (अग्निं) ज्ञान-स्वरूप की हम (गीर्भिः) नाना वेदवाणियों से (हवामहे) स्तुति करते हैं।

आ ते वत्सो मनो यमत्परमाच्चित्सधस्थात् ।
अग्ने त्वाङ्कामया गिरा ॥ ७ ॥

भा०—हे (अग्ने) प्रकाश स्वरूप ! (वत्सः) तेरी स्तुति करने हारा पुत्रवत् प्रिय (परमात् चित् सधस्थात्) परम उत्कृष्ट तेरे साथ एकत्र रहने की स्थिति से (ते) तुझे प्राप्त करने के लिये (त्वां-कामया गिरा) तुझे चाहने वाली, वाणी से (मनः) मन को (आ यमत्) सब ओर से रोके।

पुरुत्रा हि सदृङ्ङसि विशो विश्वा अनु प्रभुः ।
समत्सु त्वा हवामहे ॥ ८ ॥

भा०—हे प्रभो ! राजन् ! तू (पुरुत्रा) बहुत से स्थानों में भी सूर्य-वत् (सदृङ् असि) एक समान सबको देखने और दीखने हारा, सर्वत्र एक

रस है। तू (विश्वाः विशः अनु) समस्त प्रजाओं के ऊपर अनुग्रह करने हारा, (प्रभुः) सर्वोत्तम शासक है। (त्वा) तुझसे ही (समत्सु) हर्ष के अवसरों और युद्धों में भी (हवामहे) प्रार्थना करते हैं।

समत्स्वग्निमवसे वाजयन्तो हवामहे। वाजेषु चित्रराधसम् ॥९॥

भा०—हम (समत्सु) संग्राम में और एक साथ मिलकर आनन्द के अवसरों में और (वाजेषु) ऐश्वर्यों, ज्ञानों, अन्नों के निमित्त (चित्रराधसम्) अद्भुत धन के धनी, (अग्निम्) सर्वव्यापक, अग्रणी, ज्ञानस्वरूप प्रभु की (अवसे) पालन, ज्ञान आदि के लिये ही (वाजयन्तः) ऐश्वर्य ज्ञानादि की कामना करते हुए हम लोग (हवामहे) स्तुति करते हैं।

प्रत्नो हि कमीड्यो अध्वरेषु सनाच्च होता नव्यश्च सत्सि।
स्वां चाग्ने तन्वं पिप्रयस्वास्मभ्यं च सौभगमा यजस्व १०।३६।८।५

भा०—हे (अग्ने) अग्निवत् स्वप्रकाश! सबसे पूर्व विद्यमान! (हि) जिससे तू (प्रत्नः) सबसे पुराना, अनादि काल से विद्यमान (ईड्यः कम्) स्तुति योग्य, उपास्य (अध्वरेषु) अविनाशी पदार्थों और यज्ञों में स्तुति योग्य है, तू (नव्यः च) अति स्तुति योग्य, सदा नवीन और (सनात् च) सनातन काल से (होता) सर्व सुखदाता होकर (सत्सि) विराजता है। तू (स्वां च तन्वं) अपने ही विस्तृत सृष्टि को (पि प्रयस्व) पालन और तृप्त कर और (अस्मभ्यं च) हमें भी (सौभगम् आ यजस्व) उत्तम ऐश्वर्य दे। इति षट्त्रिंशो वर्गः ॥ इत्यष्टमोऽध्यायः ॥

इति पञ्चमोऽष्टकः समाप्तः

# अथ षष्ठोऽष्टकः

## प्रथमोऽध्यायः

### [ १२ ]

पर्वतः काण्व ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, २, ८, ९, १५, १६, २०, २१, २५, ३१, ३२ निचृदुष्णिक् । ३—६, १०—१२, १४, १७, १८, २२—२४, २६—३० उष्णिक् । ७, १३, १९ आर्षीविराडुष्णिक् । ३३ आर्ची स्वराडुष्णिक् ॥ त्रयस्त्रिंशदृचं सूक्तम् ॥

य इ॑न्द्र सोम॒पात॑मो॒ मदः॑ शविष्ठ॒ चेत॑ति ।
येना॒ हंसि॒ न्य१॒॑त्रिणं॒ तमी॑महे ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! शत्रुओं के नाशक ! हे (शविष्ठ) बलशालिन् ! ज्ञानवन् ! (यः) जो तू (सोम-पातमः) सोम, ऐश्वर्य, जगत् वा राष्ट्र-प्रजा की पुत्रवत्, ओषधि, वनस्पति आदि को मेघ वा सूर्यवत् उत्तम रीति से पालन करने वाला, (मदः) सबको तृप्त एवं प्रसन्न करने वाला, आनन्दमय होकर (चेतति) सबको ज्ञान देता है और (येन) जिस कारण से तू (अत्रिणं) जगत् के, प्रजा के भक्षक, नाशक का (नि हंसि) नाश करता है अतः (तम्) उस तुझको हम लोग (ईमहे) प्राप्त होते और तुझसे रथादि की याचना-प्रार्थना करते हैं ।

येना॒ दश॑ग्व॒मध्रि॑गुं वे॒पय॑न्तं॒ स्व॑र्णरम् ।
येना॑ समु॒द्रमावि॑था॒ तमी॑महे ॥ २ ॥

भा०—(येन) जिससे हे प्रभो ! राजन् ! तू ( दशग्वम् ) 'दशगु' दस भूमि, या दस ग्रामों के स्वामी को और (अध्रिगु = अधिगुं) इससे भी अधिक भूमियों के स्वामी को और (स्वः-नरं) सबके नेता, सुखों वा

ज्ञानोपदेश देने वाले विद्वान् जन को और (वेपयन्तं) शत्रुओं को कंपाने वाले, बलवान् को और (येन) जिस कारण से तू ( समुद्रम् ) समुद्रवत् अपार, उत्साही प्रजाजन और सैन्य बल को (आविथ) रक्षा करता, प्राप्त करता और पोषण करता है इसले हम सब ( तम् ) उस तुझको (ईमहे) प्राप्त होते, तुझसे प्रार्थना करते हैं। अध्यात्म में—'दशगु' दश इन्द्रियों का स्वामी और 'अध्रिगु' अधिक गति वाला, अधिक ज्ञानी, आत्मा, 'स्वर्नर' सबका सञ्चालक वायु, प्राण और 'समुद्र' जलमय सागर और आकाश सबका प्रभु रक्षक है। वही सर्वोपास्य है।

**येन॒ सिन्धुं॑ म॒हीर॒पो रथाँ॑ इव प्रचो॒दयः॑ ।**
**पन्था॑मृ॒तस्य॒ यात॑वे॒ तमी॑महे ॥ ३ ॥**

भा०—(येन) जिस कारण तू हे भगवन् ! (रथान् इव) रथों, रथारोही वीरों, ( सिन्धुम् ) अश्व सैन्यों, (महीः) भूमिवासिनी प्रजाओं और (अपः) आप्त जनों को राजावत् उत्तम मार्ग में चलाता है और तू (सिन्धु) महान् समुद्र, (महीः अपः) भूमियों और जलों को (प्रचोदयः) उत्तम उद्देश्य के लिये चला या प्रेरित कर रहा है अतः (ऋतस्य पन्थाम् यातवे) सत्य के मार्ग पर चलने के लिये (तं) उसी देवों के देव, राजाओं के राजा तुझको हम (ईमहे) प्राप्त होते हैं।

**इ॒मं स्तोम॑म॒भिष्ट॑ये घृ॒तं न पू॒तम॑द्रिवः ।**
**येना॒ नु स॒द्य ओज॑सा व॒वक्षि॑थ ॥ ४ ॥**

भा०—हे प्रभो ! (येन) जिससे (ओजसा) बड़े भारी बल पराक्रम से तू (सद्यः) सदा समान, सब दिनों महान् राजा के समान (ववक्षिथ) जगत् को धारण कर रहा है, तू सबसे महान् है, हे (अद्रिवः) अखण्ड शक्तिशालिन् ! अतः हम भी (अभिष्टये) अपना अभिलषित फल प्राप्त करने के लिये (घृतं न पूतं) पवित्र जल के समान स्वच्छ, तृप्ति, सुख, अरोग्यकारक और पवित्र तेज के समान पावन, अन्तःकरण के प्रकाशक

(इमं स्तोमं) इस स्तुति-वचन वेदमय ज्ञान को (ईमहे) तेरे से पाते हैं, उसी की याचना करते हैं।

इमं जुषस्व गिर्वणः समुद्र इंव पिन्वते।

इन्द्र विश्वाभिरूतिभिर्ववक्षिथ ॥ ५ ॥ १ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! शक्तिशालिन्! इस संसार के द्रष्टः! तू (विश्वाभिः) समस्त (ऊतिभिः) रक्षा और शक्तियों से (ववक्षिथ) संसार को धारण कर रहा है, तू महान् है। हे (गिर्वणः) वाणियों द्वारा श्रवण, भजन करने योग्य! हे समस्त वेद वाणियों को देने हारे! तू (समुद्रः इव) सागर के समान, समान रूप से सबको आनन्द देने वाला होकर (पिन्वते) बढ़ता है, तू (इमं) इस स्तुति को (जुषस्व) स्वीकार कर। इति प्रथमो वर्गः ॥

यो नो देवः परावतः सखित्वनाय मामहे।

दिवो न वृष्टिं प्रथयन्ववक्षिथ ॥ ६ ॥

भा०—(यः) जो (देवः) दानशील, सुखों का दाता, जगत् का प्रकाशक, सूर्यवत् तेजस्वी (परावतः) दूर, परम स्थान से (दिवः वृष्टिं प्रथयन्) आकाश से वृष्टि करता हुआ जगत् को (ववक्षिथ) ज्ञान उपदेश करता है, उसको हम (सखित्वनाय) मित्र बनने की (मामहे) प्रार्थना करते हैं।

ववक्षुरस्य केतवं उत वज्रो गभस्त्योः।

यत्सूर्यो न रोदसी अवर्धयत् ॥ ७ ॥

भा०—(रोदसी सूर्यः न) आकाश और भूमि दोनों लोकों को सूर्य जिस प्रकार बढ़ाता, पुष्ट करता है उसी प्रकार (सूर्यः) जगत् का सञ्चालक, प्रकाशक और उत्पादक प्रभु (रोदसी) समस्त संसार को (अवर्धयत्) शिल्पीवत् बनाता, राजावत् वृद्धि और पोषण करता है। अथवा, (सूर्यः न) सूर्य के समान बढ़ाता और (रोदसी न) अन्तरिक्ष, भूमिवत् वा बालक

को माता पितावत् पालता और पुष्ट करता है, (अस्य) उस प्रभु के (केतवः) सूर्य की किरणों के समान ज्ञान विज्ञान और नाना शक्तियां (उत) और (गभस्त्योः वज्रः न) हाथों में पकड़े शस्त्र के समान (वज्रः) ज्ञानमय उपदेश ये सब ( ववक्षुः ) जगत् को धारण और उसकी रक्षा करते हैं।

यदि प्रवृद्ध सत्पते सहस्रं महिषाँ अघः।

आदित्त इन्द्रियं महि प्र वावृधे ॥ ८ ॥

भा०—हे (प्रवृद्ध) महान् ! हे (सत्पते) सत्, व्यक्तजगत् सत्पदार्थों, सज्जनों, सत्य ज्ञान के पालक ! (यदि) जो तू (सहस्रं महिषान्) हजारों, बड़े २ शक्तिशाली सूर्य, मेघ, समुद्र, पवनादि को (अघः) सञ्चालित करता है, वा सहस्रों विघ्नों का नाश करता है ( आत् इत् ) इससे ही (ते) तेरा (महि इन्द्रियं) महान् ऐश्वर्य बल, सामर्थ्य (प्र ववृधे) बहुत बड़ा है।

इन्द्रः सूर्यस्य रश्मिभिर्न्यर्शसानमोषति।

अग्निर्वनेव सासहिः प्र वावृधे ॥ ९ ॥

भा०—(इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् प्रभु (सूर्यस्य रश्मिभिः) सूर्य की किरणों से ( अर्शसानम् ) नाशकारी रोग और अन्धकार को (नि-ओषति) ऐसे भस्म कर देता है जैसे (अग्निः वना इव) आग वनों और काष्ठों को जलाती है। वह (सासहिः) सबको पराजित करने में समर्थ होकर (प्र वावृधे) सबसे बढ़ जाता है, सबसे महान् है। ( २ ) इसी प्रकार इन्द्र, राजा सूर्य-रश्मिवत् अपने नियामक शासकों से प्रजानाशक दुष्ट वर्ग को पीड़ित करे, अग्निवत् भस्म करे, सर्वविजयी हो।

इयं त ऋत्वियावती धीतिरेति नवीयसी।

सपर्यन्ती पुरुप्रिया मिमीत इत् ॥ १० ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (इयं) यह (ते) तेरी (ऋत्वियावतीः)

ऋतु ऋतु में करने योग्य यज्ञादि वाली, (नवीयसी) अति स्तुत्य (धीतिः) स्तुति, (पुरु-प्रिया) बहुतों को प्रसन्न करने वाली, (सपर्यन्ती) अर्चना करती हुई, वेदवाणी ( मिमीते इत् ) उपदेश करती है। उसी प्रकार हे प्रभो! (ते धीतिः) तेरी जगत्धारक, पोषक शक्ति, (ऋत्वियावतीः) सूर्य से उत्पन्न ऋतुवत् भिन्न २ सामर्थ्यों से विश्व को चलाने वाली, सर्वप्रिय, (मिमीते) जगत् को बनाती है। ( २ ) राजा की राष्ट्रधारक शक्ति, (ऋत्वियावती) 'ऋतु' राजसभादि के सदस्यों, शासक जनों से युक्त, राष्ट्र की सेवा करती हुई, (मिमीते) राष्ट्र का निर्माण करती है। इति द्वितीयो वर्गः ॥

गर्भो॑ य॒ज्ञस्य॑ देव॒युः क्रतुं॑ पुनीत आनु॒षक् ।
स्तोमै॒रिन्द्र॑स्य वावृधे॒ मिमी॑त॒ इत् ॥ ११ ॥

भा०—(देवयुः) सर्वदाता प्रभु को चाहने वाला मनुष्य (यज्ञस्य गर्भः) यज्ञ, उपासनीय, पूज्य, सर्वदाता प्रभु की स्तुति करने और आश्रय करने वाला, माता के पेट में बालक के समान, प्रभु की रक्षा में पालित पोषित होकर ( आनुषक् ) निरन्तर (क्रतुं) ज्ञान और कर्म को (पुनीते) शुद्ध करता है। वह (इन्द्रस्य स्तोमैः) ऐश्वर्यवान् प्रभु के उपदेशों, वेदवचनों, स्तुति-वचनों से (ववृधे) बढ़ता और ( मिमीते इत् ) उस प्रभु का ज्ञान भी कर लेता है।

स॒निर्मि॒त्रस्य॑ पप्रथ॒ इन्द्रः॒ सोम॑स्य पी॒तये॑ ।
प्राची॒ वाशी॑व सुन्व॒ते मिमी॑त॒ इत् ॥ १२ ॥

भा०—(इन्द्रः) ऐश्वर्यवान् प्रभु (सोमस्य पीतये) उत्पन्न जगत् वा जीवगण को पालन और कर्मफलोपभोग कराने के लिये (मित्रस्य) अपने स्नेही जीव, भक्त को (सनिः) सुखों का दाता होकर (पप्रथे) जगत् को विस्तृत करता है, अर्थात् जीवों के भोग और मोक्ष के लिये जगत् को रचता है। (सुन्वते वाशी इव) शिल्पी का बसूला जिस प्रकार काष्ठ की

वस्तुएं बनाता है उसी प्रकार (वाशी) सब जगत् को वश करने वाली और जगत्सर्ग करूं ऐसी 'कामना' वाली (सुन्वते = सुन्वतः) जगत्सर्ग करने वाले विधाता की शक्ति (प्राची) सबसे उत्कृष्ट होकर ही ( मिमीते इत् ) संसार की रचना करती है। अथवा—(सुन्वते वाशी इव) जैसे यज्ञोपासना करने वाले की वाणी (मिमीते) शब्द करती है, उसी प्रकार (प्राची) उत्तम पूज्य प्रभुशक्ति भी गुरुवत् ( सुन्वते मिमीते ) भक्त उपासक को शिष्यवत् ज्ञान देती है।

यं विप्रा उक्थवाहसोऽभिप्रमन्दुरायवः।
घृतं न पिप्य आसन्यृतस्य यत् ॥ १३ ॥

भा०—(यं) जिस परमेश्वर को (उक्थ-वाहसः) वेद मन्त्रों को धारक (विप्राः) विद्वान् (आयवः) पुरुष (अभि प्रमन्दुः) साक्षात् कर प्रसन्न होते, आनन्द लाभ करते हैं, ( यत् ) जो (ऋतस्य) सत्य स्वरूप, परम कारण परमेश्वर सत्य ज्ञान वेद के (घृतं) प्रकाशवत् दीप्ति युक्त है उसे (आसनि) मुख में (घृतम् इव) पुष्टिदायक घृत के समान (पिप्ये) पान करूं, अर्थात् मुख से सत्य ज्ञान वेद का अभ्यास, आवर्त्तन, मनन आदि अन्न घृतादि आहार के चर्वण आदि के समान शनैः २ करे और उसे मनन द्वारा पचाये।

उत स्वराजे अदितिः स्तोममिन्द्राय जीजनत्।
पुरुप्रशस्तमूतय ऋतस्य यत् ॥ १४ ॥

भा०—(उत) और (स्वराजे) स्वयंप्रकाश, (इन्द्राय) ऐश्वर्यवान् प्रभु परमेश्वर के ( स्तोमम् ) स्तुति वा उपदेश-रूप ज्ञान को (अदितिः) अखण्ड, अविनाशी वेद ही ( जीजनत् ) प्रकट करता है और ( यत् ) जो (ऋतस्य) सत्य ज्ञान या परम कारणमय प्रभु का (पुरु प्रशस्तं) बहुत विद्वानों से उपदेश योग्य ज्ञान है उसको (ऊतये) जगत् की रक्षा के लिये (अदितिः) अखण्ड व्रती तपस्वी पुरुष ( जीजनत् ) प्रकाशित करे।

अभि वह्नय ऊतयेऽनूषत प्रशस्तये ।
न देव विव्रता हरी ऋतस्य यत् ॥ १५ ॥ ३ ॥

भा०—(वह्नयः) ज्ञान धारण करने वाले विद्वान् अध्यापक उपदेशक शुश्रूषु जन (ऊतये) ज्ञान प्राप्त करने और (प्र-शस्तये) स्तुति और जनों को अच्छी प्रकार शासन या उपदेश के लिये ( ऋतस्य यत् ) सत्य ज्ञानमय वेद, या प्रभु का जो अति प्रशस्त ज्ञान है उसका (अनूषत) उपदेश करते हैं। हे (देव) समस्त सुखों के दाता, ज्ञान और जगत् के प्रकाशक, प्रभो! (विव्रता) व्रत, सत्कर्मों से रहित आचरण करने वाले (हरी) स्त्री पुरुष सत्य ज्ञान के उस तत्व को (न) नहीं पाते । इति तृतीयो वर्गः ॥

यत्सोममिन्द्र विष्णवि यद्वा घ त्रित आप्त्ये ।
यद्वा मरुत्सु मन्दसे समिन्दुभिः ॥ १६ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! ( यत् ) जो तू (विष्णवि) व्यापक प्रकाश वाले सूर्य के आधार पर, (यद्वा घ आप्त्ये) और जो तू जलों से पूर्ण (त्रिते) तीनों लोकों के आश्रय और (यद्वा मरुत्सु) वा प्राणों के आश्रय पर, (इन्दुभिः) ऐश्वर्य युक्त पदार्थों द्वारा ( सोमम् ) उत्पन्न होने वाले जीव या जगत् को (सम् मन्दसे) आनन्दित करता है इस कारण तू सर्वोपास्य है।

यद्वा शक्र परावति समुद्रे अधि मन्दसे ।
अस्माकमित्सुते रणा समिन्दुभिः ॥ १७ ॥

भा०—हे (शक्र) शक्तिमन्! (यद् वा) जो तू (परावति) अज्ञानियों से अति दूर, (समुद्रे) अति उल्लासयुक्त, समान रूप से एक रस आनन्द से परिपूर्ण (अधि मन्दसे) अति आनन्द से रमता है। (सुते) इस उत्पन्न जगत् में (इन्दुभिः) ऐश्वर्ययुक्त, दीप्तियुक्तऔर रसवत् द्रुतगति से जाने वाले पदार्थों से (अस्माकम् इत् रण) हमें अवश्य सुखी कर ।

यद्वासि सुन्वतो वृधो यजमानस्य सत्पते ।
उक्थे वा यस्य रण्यसि समिन्दुभिः ॥ १८ ॥

भा०—हे (सत्-पते) सत् पुरुषों के पालक ! (यद् वा) जो तू (यस्य सुन्वतः) जिस किसी भी साधक (यजमानस्य) देवपूजा करने वाले, उपासक को (वृधः) बढ़ाता है, उसकी (उक्थे) स्तुति पर (रण्यसि) प्रसन्न होता है वह तू उसको (इन्दुभिः सं रण) नाना ऐश्वर्यों से आनन्दित कर ।

देवंदेवं वोऽवस इन्द्रमिन्द्रं गृणीषणि ।
अधा यज्ञाय तुर्वणे व्यानशुः ॥ १९ ॥

भा०—हे विद्वान् पुरुषो ! मैं (वः) आप लोगों को (देवं-देवं) सर्वत्र प्रकाशमान और ( इन्द्रम्-इन्द्रम् ) सर्वत्र ऐश्वर्यवान् विघ्नविनाशक प्रभु को (अवसे) प्राप्त करने का (गृणीषणि) उपदेश करता हूँ (अध) और (तुर्वणे) दुःखों और दुष्टों के नाशक, (यज्ञाय) सर्वोपास्य परमेश्वर के ये समस्त ऐश्वर्य जगत् में (वि-आनशुः) विविध प्रकार से व्याप रहे हैं और (तुर्वणे यज्ञाय) दुःख-विघ्ननाशक, सर्वदाता प्रभु को ही समस्त भक्त विविध उपायों से प्राप्त होते हैं ।

यज्ञेभिर्यज्ञवाहसं सोमेभिः सोमपातमम् ।
होत्राभिरिन्द्रं वावृधुर्व्यानशुः ॥ २० ॥ ४ ॥

भा०—उस (यज्ञवाहसं) देवपूजा को स्वीकार करने वाले प्रभु को विद्वान् लोग (यज्ञेभिः) यज्ञों, उपासनाओं से (वावृधुः) बढ़ाते, उसकी महिमा का विस्तार करते और (वि-आनशुः) विविध प्रकार से प्राप्त होते हैं । उस ( सोम-पातमम् ) उत्पन्न हुए नाना सर्गों के पालक प्रभु को भक्त (सोमैः वव्रृधुः) ऐश्वर्यों के वर्णनों से बढ़ाते हैं और उन द्वारा उस तक (वि आनशुः) पहुँचते हैं । इसी प्रकार वे (होत्राभिः) नाना वाणियों से (इन्द्रं वव्रृधुः) ऐश्वर्यवान् प्रभु की महिमा बढ़ाते और उन (होत्राभिः) गुरु शिष्यों द्वारा देने लेने योग्य वेद वाणियों से उसको (व्यानशुः) विविध प्रकार से प्राप्त करते, ज्ञान करते और उसके गुणों में रमते हैं । इति चतुर्थो वर्गः ॥

मुहीर॑स्य प्रणी॑तयः पू॒र्वीरु॒त प्रश॑स्तयः ।
विश्वा॒ वसू॑नि दा॒शुषे॒ व्या॑नशुः ॥ २१ ॥

भा०—(अस्य) इसकी (मही:) बड़ी २ (प्र-णीतयः) व्यवस्थाएं और (पूर्वीः) पूर्व भी विद्यमान, सनातन, (प्रशस्तयः) उत्तम स्तुतियां, ज्ञानानुशासन करने वाली वेद वाणियां (विश्वा वसूनि दाशुषे) ऐश्वर्यों दाता उसी प्रभु के वर्णन के लिये (वि आनशुः) विशेष प्रकार से उसी तक पहुँचती हैं।

इन्द्रं॑ वृ॒त्राय॒ हन्त॑वे दे॒वासो॑ दधिरे पु॒रः ।
इन्द्रं॒ वाणी॑रनूषता॒ समोज॑से ॥ २२ ॥

भा०—(देवासः) विद्वान् मनुष्य (वृत्राय) बढ़ते या अन्तःकरण को आवरण करने वाले अज्ञान को (हन्तवे) नाश करने के लिये (इन्द्रं) सूर्यवत् अन्धकार को विदारण करने वाले, दीप्तिमान् प्रभु रूप सूर्य को (पुरः दधिरे) सदा अपने समक्ष रखते हैं, उसका ध्यान करते हैं और (ओजसे) परम बल प्राप्त करने के लिये (इन्द्रं) उसी विघ्ननाशक, तेजस्वी प्रभु की (वाणी:) वाणियों द्वारा (सम् अनूषत) अच्छी प्रकार स्तुति करते हैं।

म॒हान्तं॑ महि॒ना व॒यं स्तोमे॑भि॒र्हव॒नश्रु॑तम् ।
अ॒र्कैर॒भि प्र णो॑नुम॒: समोज॑से ॥ २३ ॥

भा०—(महिना महान्तं) अपने महान् सामर्थ्य से बड़े (हवन-श्रुतम्) आह्वानों, उपासक की पुकारों को श्रवण करने वाले, वा 'हवन' दानों से सर्वत्र प्रसिद्ध उस प्रभु की हम (स्तोमेभिः) स्तुतियों और (अर्कैः) अर्चना करने योग्य वेदमन्त्रों और यज्ञों से (ओजसे) बल प्राप्त करने के लिये (अभि सं प्र नोनुमः) साक्षात् खूब स्तुति करें।

न यं वि॑वि॒क्तो रोद॑सी॒ नान्तरि॑क्षाणि व॒ज्रिण॑म् ।
अमा॒दिद॑स्य तित्विषे॒ समोज॑सः ॥ २४ ॥

भा०—(यं) जिसको (रोदसी) भूमि और आकाश (न विविक्तः) विवेचन नहीं कर सकते और (यं) जिस ( वज्रिणम् ) बलशाली, प्रभु को (अन्तरिक्षाणि न विविक्तः) नाना अन्तरिक्ष भाग भी विवेचन नहीं कर सकते अर्थात् आकाश, भूमि और अन्तरिक्ष के नाना सर्ग, सूर्य, नक्षत्र, चन्द्र, वायु, भूमि, पर्वत, समुद्रादि भी जिसके महान् ऐश्वर्यमय शक्तिशालीरूप का पूरा विवेचन नहीं करा सकते उसी ( अस्य ओजसः ) बलस्वरूप प्रभु के ( अमात् इत् ) बल से ही यह समस्त जगत् (तित्विषे) प्रकाशित होता है। ( २ ) (रोदसी) उपदेष्टा और शिष्य जिस प्रभु का वाद द्वारा विवेचन नहीं कर सकते (अन्तरिक्षाणि) अन्तःकरणों के व्यापार भी जिसका विवेक, अर्थात् स्वरूप नहीं बतला सकते, उसी परम प्रभु के बल से ज्ञान का प्रकाश होता है। वही प्रकाशस्वरूप अपने सामर्थ्य से जगत् को प्रकाशित करता है।

यदिन्द्र पृतनाज्ये देवास्त्वा दधिरे पुरः।
आदित्ते हर्यता हरी ववक्षतुः ॥ २५ ॥ ५ ॥

भा०—(पृतनाज्ये) सेनाओं के भागने के स्थान, या अवसर तथा सेनाओं से विजय योग्य संग्राम में जैसे (देवाः) विजिगीषु लोग (इन्द्रं पुरो दधिरे ) तेजस्वी, राजा, या सेनापति को आगे रखते हैं (हर्यता हरी ववक्षतुः) वेगवान् सुन्दर दो घोड़े उसको आगे ले जाते हैं, उसी प्रकार हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! प्रभो ! (यत् त्वा) जिस तुझको (देवाः) विद्वान् एवं नाना कामनावान् मनुष्य (पृतनाज्ये) मनुष्यों से प्राप्य ऐश्वर्य या उद्देश्य के लिये (पुरः दधिरे) अपने समक्ष साक्षी एवं उपास्यवत् स्थापित करते हैं ( आत् इत् ) अनन्तर उसी (ते) तुझे (हर्यता हरी) तेरी कामना वाले ज्ञानी अज्ञानी, स्त्री पुरुष, वा कर्मी मनुष्य, ( ववक्षतुः ) हृदय में धारण करते हैं। इति पञ्चमो वर्गः ॥

यदा वृत्रं नदीवृतं शवसा वज्रिन्नवधीः।
आदित्ते हर्यता हरी ववक्षतुः ॥ २६ ॥

भा०—जिस प्रकार सूर्य वा विद्युत् (नदीवृतं वृत्रं) गरजती मेघ मालाओं में विद्यमान जल को ( शवसा अवधीत् ) बलपूर्वक आघात करता और उस विद्युत् को हरणशील कान्तियुक्त धन ऋण दोनों प्रकार की धाराएं धारण करती हैं उसी प्रकार (यदा) जब (नदीवृतं) नदी-जलवत् निरन्तर गतिशील आत्मा की धारा में विद्यमान ( वृत्रम् ) आवरणकारी अज्ञान को हे ( वज्रिन् ) ज्ञानवज्र के स्वामिन् ! हे शक्तिशालिन् ! तू (शवसा) अपने ज्ञान-प्रकाश से (अवधीः) नाश करता है ( आत् इत् ) अनन्तर ही (हर्यता) तुझे चाहने वाले (हरी) स्त्री पुरुष वा मन और आत्मा (ते) तेरे विषयक ज्ञान को (ववक्षतुः) धारण करते हैं।

यदा ते विष्णुरोजसा त्रीणि पदा विचक्रमे ।
आदित्ते हर्यता हरी ववक्षतुः ॥ २७ ॥

भा०—हे प्रभो ! (यदा) जब (ते) तेरे (ओजसा) दिये सामर्थ्य से (विष्णुः) देह में प्रविष्ट आत्मा (त्रीणि) तीनों (पदा) ज्ञातव्य, प्राप्तव्य लोकों को (विचक्रमे) पार कर लेता है ( आत् इत् ) अनन्तर (हर्यता हरी) कान्तियुक्त हरणशील आत्मा, मन दोनों (ते) तुझ तक (ववक्षतुः) पहुँचाते हैं। ( २ ) विष्णु, सूर्य जब तीनों लोकों में व्यापता है तब (हर्यता हरी) कान्तियुक्त दोनों लोक तेरा ही बल, प्रकाश धारण करते हैं।

यदा ते हर्यता हरी वावृधाते दिवेदिवे ।
आदित्ते विश्वा भुवनानि येमिरे ॥ २८ ॥

भा०—(यदा) जब (हर्यता हरी) कान्ति युक्त मनोहर सूर्य और भूमि (ते) तेरे बल से (दिवे-दिवे) दिनों दिन (वावृधाते) बढ़ते हैं (आत इत् ) अनन्तर ही (विश्वा भुवनानि) समस्त लोक (येमिरे) नियम में बंधते हैं।

यदा ते मारुतीर्विशस्तुभ्यमिन्द्र नियेमिरे ।
आदित्ते विश्वा भुवनानि येमिरे ॥ २९ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! तेजस्विन् ! (यदा) जब (ते) तेरे अधीन (मारुतीः) 'मरुत्' अर्थात् प्राणों से प्राणित (विशः) प्रजाएं, (तुभ्यम्) तेरे ही (नियेमिरे) नियम में बद्ध हैं, (आत् इत्) अनन्तर और (विश्वा भुवनानि) समस्त लोक भी (ते येमिरे) नियम में व्यवस्थित हैं।

यदा सूर्यममुं दिवि शुक्रं ज्योतिरधारयः ।
आदित्ते विश्वा भुवनानि येमिरे ॥ ३० ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् ! (यदा) जब तू (अमुं सूर्यम्) उस सूर्य को और (दिवि) सूर्य में (शुक्रं ज्योतिः) शुद्ध तेज और अन्तरिक्ष में जल और विद्युत् आदि को (अधारयः) स्थापित करता है, (आत् इत्) फलतः (ते) तेरे ही अधीन, (विश्वा भुवनानि) समस्त लोक (येमिरे) नियन्त्रित हैं।

इमां त इन्द्र सुष्टुतिं विप्र इयर्ति धीतिभिः ।
जामिं पदेव पिप्रतीं प्राध्वरे ॥ ३१ ॥

भा०—(अध्वरे पिप्रतीं जामिं पदा इव) यज्ञ में प्रसन्न होती या करती हुई बन्धुभूत पत्नी को वर वा विद्वान् पुरोहित जिस प्रकार सप्तपदी के पैर चलने को (प्र इयर्त्ति) प्रेरणा करता है, उसी प्रकार हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन् प्रभो ! (विप्रः) विद्वान् पुरुष (ते) तेरी (इमां सु-स्तुतिम्) इस उत्तम स्तुति योग्य प्रसन्न करने वाली नीति को (धीतिभिः) उत्तम वाणियों और कर्मों से (प्र-इयर्त्ति) अच्छी प्रकार वर्णन करता है।

यदस्य धामनि प्रिये समीचीनासो अस्वरन् ।
नाभा यज्ञस्य दोहना प्राध्वरे ॥ ३२ ॥

भा०—(यद्) जब (अस्य) इस परमेश्वर के (प्रिये) अति प्रिय, (धामनि) सर्वाश्रय तेज या ब्रह्मपद में (समीचीनासः) अच्छी प्रकार सुसंगत विद्वान् लोग (अस्वरन्) स्तुति करते हैं, तब (यज्ञस्य) पूजनीय परमेश्वर के (अध्वरे) अविनाशी, हिंसारहित, (नाभा) सबको बांधने वाले,

(दोहना) सुखों के देने वाले (धामनि) तेजोमय रूप में ही वे आनन्द लाभ करते हैं।

सुवीर्यं स्वश्व्यं सुगव्यमिन्द्र दद्धि नः।
होतेव पूर्वचित्तये प्राध्वरे ॥ ३३ ॥ ६ ॥ २ ॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! ऐश्वर्यप्रद! जिस प्रकार (अध्वरे पूर्वचित्तये होता इव) यज्ञ में पूर्ण ज्ञानवान् पुरुष के उपकारार्थ दानशील यजमान, उत्तम अश्व गौ आदि धन देता है उसी प्रकार प्रभो! तू (नः) हमें (पूर्व-चित्तये) पूर्ण ज्ञान और पूर्व विद्यमान पदार्थों के ज्ञान के लिये, वा हमारे पूर्व विद्यमान चेतनावान् आत्मा को (सुवीर्यं) उत्तम वीर्ययुक्त, (सु-अश्व्यं) उत्तम आशुगामी मन से युक्त, (सुगव्यम्) उत्तम इन्द्रिय-गण (दद्धि) प्रदान करता है। इति षष्ठो वर्गः ॥ इति द्वितीयोऽनुवाकः ॥

[ १३ ]

नारदः काण्व ऋषिः ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ५, ८, ११, १४, १९, २१, २२, २६, २७, ३१, निचृदुष्णिक्। २—४, ६, ७, ९, १०, १२, १३, १५—१८, २०, २३—२५, २८, २९, ३२, ३३ उष्णिक्। ३० आर्षी विराडुष्णिक् ॥ त्रयस्त्रिंशदृचं सूक्तम् ॥

इन्द्रः सुतेषु सोमेषु क्रतुं पुनीत उक्थ्यम्।
विदे वृधस्य दक्षसो महान्हि षः ॥ १ ॥

भा०—(इन्द्रः) ऐश्वर्यवान्, तेजस्वी, सत्य ज्ञान का द्रष्टा, प्रभु (सुतेषु सोमेषु) पुत्रों, शिष्यों में गुरु के समान निष्काम उपासकों में (क्रतुम्) कर्म, ज्ञान और (उक्थ्यम्) वचन को भी (पुनीते) रसवत् पवित्र, स्वच्छ करता है। इस प्रकार वह उपासक (वृधस्य) वर्धक और (दक्षसः) बल के (विदे) प्राप्त करने के लिये यत्न करता है, क्योंकि (सः) वह प्रभु (महान् हि) बहुत बड़ा एवं पूज्य है।

स प्रथमे व्योमनि देवानां सदने वृधः।
सुपारः सुश्रवस्तमः समप्सुजित्॥ २॥

भा०—(सः) वह (प्रथमे) सर्वोत्तम (व्योमनि) विशेष रक्षा और ज्ञानमय परम अभय, (देवानां) दिव्य सूर्यादि, एवं विद्वानों को (सदने) उनके स्थान में (वृधः) बढ़ाने वाला, (सुपारः) सुख से पालने, दुःखों से तारने वाला, (सुश्रवः-तमः) उत्तम यश, ऐश्वर्य, ज्ञान, ख्याति आदि से सम्पन्न और (अप्सु-जित्) अन्तरिक्ष में सूर्यवत् वर्त्तमान और प्रकृति के सूक्ष्म परिमाणुओं, जीवों पर भी वश करता है।

तमह्वे वाजसातय इन्द्रं भराय शुष्मिणम्।
भवा नः सुम्ने अन्तमः सखा वृधे॥ ३॥

भा०—मैं (तम् इन्द्रं) अपार ऐश्वर्यवान् उस प्रभु को (वाज-सातये) बल, ज्ञान और ऐश्वर्य प्राप्त करने और सबमें निष्पक्ष होकर विभक्त करने और (भराय) भरण पोषण के लिये (शुष्मिणम्) उस बलवान् प्रभु को (अह्वे) बुलाता हूँ। हे प्रभो! तू (नः सुम्ने) हमारे सुख और (वृधे) वृद्धि के लिये (अन्तमः सखा भव) अति समीपतम, मित्र हो।

इयं त इन्द्र गिर्वणो रातिः क्षरति सुन्वतः।
मन्दानो अस्य बर्हिषो वि राजसि॥ ४॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! हे (गिर्वणः) वाणियों के देने और सेवन करने हारे! वाणी द्वारा उपासनीय! (सुन्वतः) ऐश्वर्य वा जगत् पर आधिपत्य करने वाले (ते) तेरा ही (रातिः) दान, (क्षरति) मेघ से वृष्टिवत्, बरसता है। और (मन्दानः) स्वयं आनन्दमय और (अस्य बर्हिषः) इस महान् विश्व को (मन्दानः) तृप्त करता हुआ (वि-राजसि) विशेष रूप से आधिपत्य करता और चमकता है।

नूनं तदिन्द्र दद्धि नो यत्त्वा सुन्वन्त ईमहे।
रयिं नश्चित्रमा भरा स्वर्विदम्॥ ५॥ ७॥

भा०—हे (इन्द्र) ऐश्वर्यवन्! हम लोग (सुन्वन्तः) यज्ञादि करते हुए, (यत्) जिस (स्वर्विदम्) सुख प्राप्त कराने वाले, (चित्रम्) संग्राह्य, उत्तम, आश्चर्यजनक (रयिं) ऐश्वर्य को (त्वा ईमहे) तुझसे मांगते हैं (नः) हमें (नूनं) अवश्य (तत् दद्धि) उस धन को प्रदान कर। वह धन हमें (आ भर) ला, दे। इति सप्तमो वर्गः॥

स्तोता यत्ते विचर्षणिरतिप्रशर्धयद् गिरः।
वया इवानु रोहते जुषन्त यत्॥ ६॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन्! (विचर्षणिः स्तोता) विशेष २ गुणों का प्रबल उपासक पुरुष (गिरः) वेदवाणियों को (अति-प्रशर्धयत्) बहुत अधिक रूप से कहता है, वे (यत् जुषन्त) जब प्रेम से सेवन करते हैं (वयाः इव) शाखाओं के समान (अनु रोहते) तेरे गुणों के अनुरूप ही बढ़ते हैं।

प्रत्नवज्जनया गिरः शृणुधी जरितुर्हवम्।
मदेमदे ववक्षिथा सुकृत्वने॥ ७॥

भा०—हे प्रभो! तू (जरितः) स्तुति करने वाले की (गिरः) वाणियों को (प्रत्नवत्) वृद्ध गुरु के समान (जनय) प्रकट कर और (हवम्) उसके आह्वान या पुकार को (श्रृणुधि) श्रवण कर। (मदे-मदे) प्रत्येक हर्ष के अवसर में, प्रत्येक सात्विक भाव से पुलकित होने में (सुकृत्वने) शुभ कर्म करने वाले जन के हितार्थ (ववक्षिथ) तू उत्तम फल या उपदेश देता है।

क्रीळन्त्यस्य सूनृता आपो न प्रवता यतीः।
अया धिया य उच्यते पतिर्दिवः॥ ८॥

भा०—(यः) जो (अया धिया) इस धारणावती बुद्धि या वाणी से (दिवः पतिः उच्यते) ज्ञान-प्रकाश और जगत् व्यवहार का पालक कहा जाता है (अस्य) उस की (सूनृता) उत्तम सत्य वाणियां,

अन्न रस धारायें, ( प्रवता ) निम्न मार्ग से ( यतीः ) बहते ( आपः न ) जलों के समान ( प्रवता ) उत्तम मार्ग से ही ( क्रीडन्ति ) खेलती हुई सी विचरती हैं।

उतो पतिर्य उच्यते कृष्टीनामेक इद्वशी।

नमोवृधैरवस्युभिः सुते रण ॥ ९ ॥

भा०—( उतो ) और ( यः ) जो ( नमो-वृधैः ) नमस्कारों, आदर वचनों से बढ़ने वाले विनीत, वृद्ध और ( अवस्युभिः ) रक्षा, ज्ञानादि के इच्छुक पुरुषों द्वारा ( एकः ) एक, अद्वितीय ( इत् ) ही ( कृष्टीनाम् ) आकर्षण करने वाले सूर्यादि लोकों और मनुष्यों का ( पतिः ) स्वामी, पालक और ( वशी ) सबको वश करने हारा ( उच्यते ) कहा जाता है, हे मनुष्य ! तू ( सुते रण ) इस उत्पन्न जगत् में उसी की स्तुति कर।

स्तुहि श्रुतं विपश्चितं हरी यस्य प्रसक्षिणा।

गन्तारा दाशुषो गृहं नमस्विनः ॥ १० ॥ ८ ॥

भा०—हे विद्वान् मनुष्य ! ( यस्य ) जिस परमेश्वर के ( हरी ) सेनापति के बलवान् दो अश्वोंवत् ( हरी ) मनोहर और संहारक दोनों रूप ( प्रसक्षिणा ) सज्जन, दुर्जन, दोनों को बल से विजय कर लेते हैं तू उसी ( श्रुतं ) वेदों, उपनिषदों द्वारा गुरुमुखों से श्रवण किये, विख्यात, ( विपश्चितं ) विद्वानों से जानने और वेद वाणी से ज्ञातव्य प्रभु की ( स्तुहि ) नित्य स्तुति कर। ( नमस्विनः ) नमस्कार, विनयादि से पूर्ण ( दाशुषः ) आत्मसमर्पक, दानी पुरुष के ( गृहं गन्तारा ) गृह में प्राप्त होने वाले पुरुषों की ( स्तुहि ) स्तुति कर। इत्यष्टमो वर्गः ॥

तूतुजानो महेमतेऽश्वेभिः प्रुषितप्सुभिः।

आ याहि यज्ञमाशुभिः शमिद्धि ते ॥ ११ ॥

भा०—जिस प्रकार ( तूतुजानः ) शत्रु का नाशक सेनापति (प्रुषित-प्सुभिः) स्निग्ध या परिपक्व रूप वाले, सुदृढ़ शरीरवान् (आशुभिः

अश्वेभिः यज्ञम् आयाति ) अश्वारोहियों से संगति करता है उसी प्रकार हे ( महेमने ) बड़े राष्ट्र को सञ्चालन करने वा बड़ा फल प्राप्त करने के लिये बड़ी भारी मति, बुद्धि ज्ञान वा संकल्प वाले ! तू ( तुतुजानः ) विश्व का पालन करता हुआ ( प्रुषित-प्सुभिः ) अग्नि, सूर्यादि से प्रुषित, परिपक्व वा घृतादि से सेवित अन्न का भोजन करने वाले अथवा स्निग्ध, परितप्त या तपस्वी देह वाले ( आशुभिः ) शीघ्रगामी, तीव्रबुद्धि, कर्म-कुशल ( अश्वेभिः ) दृढ़, विद्वान् पुरुषों और अंगों द्वारा तू ( यज्ञम् ) उपास्य प्रभु और यज्ञ आदि शुभ कर्म को प्राप्त हो। हे विद्वान् पुरुष ! ( ते ) तुझे इस प्रकार ( शम् इत् हि ) अवश्य शान्ति प्राप्त होगी। ( २ ) इसी प्रकार परमेश्वर हमारे यज्ञ, आत्मा को तेजोयुक्त, सूर्यादि पदार्थों सहित प्राप्त हो।

इन्द्र॒ शवि॑ष्ठ सत्पते र॒यिं गृ॒णत्सु॑ धारय ।
श्रवः॑ सू॒रिभ्यो॑ अ॒मृतं॑ वसुत्व॒नम् ॥ १२ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन् ! हे ( शविष्ठ ) बलशालिन् ! हे ( सत्-पते ) सत्पदार्थों, सत्य ज्ञान, सत्पुरुषों के पालक ! तू ( गृणत्सु ) विद्वान् उपदेशकों, स्तुतिकर्त्ता भक्त जनों में, उनके निमित्त ( रयिं धारय ) ऐश्वर्य धारण करा। ( सूरिभ्यः ) विद्वान् पुरुषों को ( श्रवः ) ज्ञान और ( अमृतं ) मोक्ष और ( वसुत्वनम् ) ऐश्वर्य ( धारय ) धारण करा।

ह॒वे त्वा॒ सूर॒ उदि॑ते ह॒वे म॒ध्यन्दि॑ने दि॒वः ।
जु॒षा॒ण इ॑न्द्र॒ सप्ति॑भिर्न॒ आ ग॑हि ॥ १३ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् प्रभो ! तू ( सप्तिभिः ) सर्पणशील, वेगवान् सूर्यादि के प्रकाशादि सुखों से ( नः जुषाणः ) हमें प्रेम करता हुआ ( नः आगहि ) हमें प्राप्त हो। हे प्रभो ! हमें ( उदिते ) उदय हुए और ( मध्यन्दिने ) दिन के मध्य समय में विद्यमान ( दिवः सूरे ) ज्ञान के प्रकाशक, सूर्यवत् तेजस्वी, प्रखर पाप के नाशक स्वरूप

( त्वा हवे ) तुझ से प्रार्थना करता हूँ और ( त्वा हवे ) तुझे ही स्वीकार करता हूँ ।

आ तू गहि प्र तु द्रव मत्स्वा सुतस्य गोमतः ।
तन्तुं तनुष्व पूर्व्यं यथा विदे ॥ १४ ॥

भा०—हे प्रभो ! हे आत्मन् ! तू ( आ गहि तु ) आ, प्राप्त हो, ( प्र द्रव तु ) खूब दयार्द्र होकर मेघवत् आनन्द-रस का वर्षण कर, ( गोमतः सुतस्य ) इन्द्रियों से युक्त उत्पन्न जीव को ( मत्स्व ) आनन्दित कर । ( पूर्व्यं ) पूर्व से विद्यमान ( तन्तुं ) सूत्रवत् अविच्छिन्न सृष्टि को ( तनुष्व ) विस्तृत कर ( यथा ) जिससे मैं जीव भी ( विदे ) ज्ञान प्राप्त करूं । ( २ ) अथवा—हे जीव ! तू आगे आ, आगे बढ़, भूमि से युक्त उत्पन्न ओषधि आदि से तृप्त हो । पूर्व परम्परा से चले आये तन्तु रूप प्रजा सन्तति का विस्तार कर । ( यथा विदे ) जिससे तू आनन्द लाभ करे ।

यच्छक्रासि परावति यदर्वावति वृत्रहन् ।
यद्वा समुद्रे अन्धसोऽवितेदसि ॥ १५ ॥ ९ ॥

भा०—हे ( शक्र ) शक्तिशालिन् ! हे ( वृत्रहन् ) विघ्न, अन्धकारादि के नाशक ! ( यत् परावति ) जो तू दूर देश में ( यत् अर्वावति ) जो तू समीप में और (यद् वा समुद्रे) जो तू समुद्र या आकाश में है तू (अन्धसः)प्राणधारी जीव गण का ( अविता इत् असि ) रक्षक ही है । इति नवमो वर्गः ॥

इन्द्रं वर्धन्तु नो गिर इन्द्रं सुतास इन्दवः ।
इन्द्रे हविष्मतीर्विशो अराणिषुः ॥ १६ ॥

भा०—( नः ) हमारी वाणियां ( इन्द्रं वर्धन्तु ) ऐश्वर्य देने वाले प्रभु को बढ़ावें, उसका गुण गान करें । अथवा ( इन्द्रं ) इन्द्र को लक्ष्य कर कही ( गिरः ) वेदवाणियां ( नः वर्धन्तु ) हमारी वृद्धि करें । इसी

प्रकार ( सुतासः ) उत्पन्न हुए ( इन्दवः ) ऐश्वर्ययुक्त पदार्थ वा जीव ( इन्द्रं वर्धन्तु ) इन्द्र को बढ़ावें, उसकी महिमा बतलावें । ( हविष्मतीः विशः ) अन्नादि से समृद्ध प्रजाएं ( इन्द्रे ) ऐश्वर्ययुक्त, शत्रुहन्ता राजा के अधीन उस ऐश्वर्यवान् प्रभु में ( अराणिषुः ) रमण करें ।

तमिद्विप्रा अवस्यवः प्रवत्वतीभिरूतिभिः ।
इन्द्रं क्षोणीरवर्धयन्वया इव ॥ १७ ॥

भा०—( अवस्यवः ) रक्षण और ज्ञान की कामना वाले ( क्षोणीः ) जन ( प्रवत्वतीभिः ऊतिभिः ) उत्तम साधनों से युक्त बलवती सेनाओं से ( इन्द्रं ) सेनापति के समान प्रबल रक्षाओं से समृद्ध (तम् इत् इन्द्रं) उस ही परमेश्वर को ( क्षोणीः ) मनुष्य और भूमियां ( वयाः इवः ) शाखाओं के समान ( अवर्धयन् ) उसकी ही महिमा को बढ़ाती हैं ।

त्रिकद्रुकेषु चेतनं देवासो यज्ञमत्नत ।
तमिद्वर्धन्तु नो गिरः सदावृधम् ॥ १८ ॥

भा०—( देवासः ) समस्त विद्वान् गण और सूर्य पृथिवी आदि लोक भी ( त्रि-कद्रुकेषु ) तीनों लोकों में (तम् इत् चेतनं) उस ही, चेतन, ज्ञानवान् ( यज्ञं ) सर्वोपास्य प्रभु को ( अत्नत ) फैला रहे हैं. उसी के गुणों का विस्तार कर रहे हैं । उस ( सदावृधं ) सदा वृद्धिशील, महान् प्रभु को ( नः गिरः वर्धन्तु ) हमारी स्तुतियां भी बढ़ावें, उसी की जयकार करें ।

स्तोता यत्ते अनुव्रत उक्थान्यृतुथा दधे ।
शुचिः पावक उच्यते सो अद्भुतः ॥ १९ ॥

भा०—( यत् ) जिस प्रकार से ( स्तोता ) स्तुतिकर्त्ता, उपासक ( ते अनु-व्रतः ) तेरे अनुकूल व्रत आचरण करता हुआ, (ऋतुथा) भिन्न २ ऋतु आदि कालों में ( उक्थानि ) उत्तम वेद-वचनों को धारण करता है ।

मन आदि साधनों से युक्त भूमि, देह, ज्ञान एवं निवास करने योग्य गृह, आचार्यगृह और राष्ट्र तथा प्रभु-शरण में (कदा दधः) कब रक्खेगा ?

उत ते सुष्टुता हरी वृषणा वहतो रथम् ।

अजुर्यस्य मदिन्तमं यमीमहे ॥ २३ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! हे तेजस्विन् ! सर्वप्रकाशक (यम्) जिस सुख की हम ( ईमहे ) याचना करते हैं । ( अजुर्यस्य ) अविनाशी, जरादि रहित ( ते ) तेरे ( रथम् ) रमण योग्य, सुखप्रद ( मदिन्तमम् ) अति हर्षदायक, सुख, ऐश्वर्यमय उस तेरे स्वरूप या ज्ञानोपदेश को रथ के घोड़ों के समान ( सु-स्तुता ) उत्तम प्रशंसित और शिक्षित ( वृषणा ) बलवान् ( हरी ) स्त्री पुरुष ही ( वहतः ) धारण करते हैं ।

तमीमहे पुरुष्टुतं यह्वं प्रत्नाभिरूतिभिः ।

नि बर्हिषि प्रिये सदद्ध द्विता ॥ २४ ॥

भा०—हम लोग ( तम् ) उस ( पुरु-स्तुतम् ) बहुतों से स्तुति योग्य ( यह्वं ) महान् ( तम् ) उस प्रभु को ( प्रत्नाभिः ) सनातन से विद्यमान ( ऊतिभिः ) ज्ञान वाणियों से ( ईमहे ) प्रार्थना करते हैं, उसका ज्ञान करते हैं ( अध ) और वह ( प्रिये ) अतिप्रिय ( बर्हिषि ) वृद्धिशील संसार में राष्ट्र में राजा के समान ( द्विता ) दोनों ही प्रकार से ( नि सदत् ) विराजता है, प्रभु के दो रूप, सज्जनों का पालक और दुष्टों को दण्डदाता ।

वर्धस्वा सु पुरुष्टुत ऋषिष्टुताभिरूतिभिः ।

धुक्षस्व पिप्युषीमिषमवा च नः ॥ २५ ॥ ११ ॥

भा०—हे ( पुरु-स्तुत ) बहुतों से स्तुति योग्य प्रभो ! बहुतों द्वारा राजपद के लिये प्रस्तुत राजन् ! तू ( ऋषि-स्तुताभिः ) विद्वान् मन्त्रार्थद्रष्टा, तत्वज्ञानी पुरुषों से स्तुति की वा उपदिष्ट ( ऊतिभिः )

ज्ञानवाणियों, वा रक्षा के उपायों वा प्रिय वचनों से ( वर्धस्व: ) बढ़। तू ( पिप्युषीम् ) बढ़ाने वाली और तृप्तिकारक ( इषम् ) अन्नसम्पदा को ( धुक्षस्व ) पृथ्वी से प्राप्त कर, और दे और ( निः अव च ) हमारी रक्षा कर। इत्येकादशो वर्गः ॥

इन्द्र त्वमवितेदसीत्था स्तुवतो अद्रिवः।

ऋतादियर्मि ते धियं मनोयुजम् ॥ २६ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यप्रद ! स्वामिन् ! हे ( अद्रिवः ) अविदीर्ण, अखण्ड शक्ति के मालिक ! तू (इत्था स्तुवतः) इस प्रकार स्तुति करने वाले का (अविता इत् असि) रक्षक ही है। (ऋतात्) सत्य ज्ञानमय वेद से मैं ( ते ) तेरे उपदिष्ट ( मनोयुजं ) मन के साथ योग करने वाले, वा ज्ञान की सहयोगिनी, (धियं) वाणी और कर्म को (इयर्मि) प्राप्त करूं।

इह त्या सधमाद्या युजानः सोमपीतये।

हरी इन्द्र प्रतद्वसू अभि स्वर ॥ २७ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! तू ( सोमपीतये ) 'सोम' ऐश्वर्य के पालन और उपभोग के लिये वा हे आचार्य ! तू 'सोम', वीर्य की रक्षा करने के लिये ( सधमाद्या ) एक साथ आनन्द लेने वाले ( त्या ) उन दोनों ( प्रतद्-वसू ) उत्तम विस्तृत ऐश्वर्यों के स्वामी (हरी) स्त्री पुरुषों को ( इह ) इस जगत वा आश्रम में ( युजानः ) रथ में अश्वों के समान सन्मार्ग में नियुक्त करता हुआ ( अभि स्वर ) उपदेश कर।

अभि स्वरन्तु ये तव रुद्रासः सक्षत श्रियम्।

उतो मरुत्वतीर्विशो अभि प्रयः ॥ २८ ॥

भा०—हे राजन् ! प्रभो ! ( ये ) जो ( रुद्रासः ) दुःख दूर करने-वाले, दुःखी को देख कर करुणा से स्वयं आंसू बहाने वाले, वा उत्तम उपदेष्टा, एवं दुष्टों को रुलाने वाले पुरुष ( तव अभि ) जो तेरे गुणों का

साक्षात कर ( स्वरन्तु ) स्तुति करते, औरों को उपदेश करते हैं वे ( श्रियं सक्षत ) लक्ष्मी, शोभा आदि प्राप्त करते हैं। ( उतो ) और ( मरुत्वतीः विशः ) वे प्राणों, विद्वानों, वीरों और वैश्य जनों से युक्त प्रजाओं को भी ( प्रयः अभि ) अन्न आदि तृप्ति-सुखकारक पदार्थ प्राप्त करावें।

इमा अस्य प्रतूर्तयः पदं जुषन्त यद्दिवि।
नाभा यज्ञस्य सं दधुर्यथा विदे ॥ २९ ॥

भा०—( इमाः ) ये ( अस्य ) इस राजा की ( प्र-तूर्तयः ) उत्तम रीति से शत्रु वा दुष्ट पुरुषों का नाश करने वाली सेनाएं और उत्तम, कार्य कुशल प्रजाएं ( यत् ) जो ( दिवि ) भूमि में ( पदं ) स्थान ( जुषन्त ) प्राप्त करती हैं वे ( यथा विदे ) यथावत् श्रम अनुसार द्रव्य लाभ के लिये ( नाभा ) नाभिवत् राष्ट्र के उत्तम प्रबन्धक पुरुष के अधीन, ( यज्ञस्य सं दधुः ) परस्पर दान-प्रतिदान, संगति, मान-सत्कार आदि व्यवहार करते हैं। इसी प्रकार प्रभु की उत्तम प्रजा जब ( प्र-तूर्तयः दिवि पदं जुषन्त ) प्रकाशस्वरूप प्रभु में स्थिति प्राप्त करती हैं वे ( यथा विदे ) यथावत् ज्ञान, आनन्द लाभ के लिये ( नाभौ ) नाभि देश में ( यज्ञस्य ) पूज्य प्रभु का ( सं दधुः ) उत्तम रीति से धारणा वा ध्यानादि करे।

अयं दीर्घाय चक्षसे प्राचि प्रयत्यध्वरे।
मिमीते यज्ञमानुषग्विचक्ष्य ॥ ३० ॥ १२ ॥

भा०—( अयम् ) यह विद्वान् ( प्राचि ) उत्तम रीति से पूज्य ( अध्वरे ) हिंसादि से रहित, अविनाशी ( प्रयति ) यत्न से प्राप्त करने योग्य यज्ञमय प्रभु के आश्रय ही ( दीर्घाय ) बड़े भारी विस्तृत (चक्षसे) दर्शन या तत्वज्ञान के लाभ के लिये ( वि-चक्ष्य ) विशेष रूप से देख

कर ( आनुषक् ) निरन्तर ( यज्ञम् मिमीते ) यज्ञ, देवपूजा करता है। इति द्वादशो वर्गः ॥

वृषायमिन्द्र ते रथ उतो ते वृषणा हरी।

वृषा त्वं शतक्रतो वृषा हवः ॥ ३१ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! प्रभो ! ( अयम् ) यह ( ते ) तेरा ( रथः ) रथ, रमणीय स्वरूप ( वृषा ) बलवान्, सुदृढ़ है। ( ते हरी ) तेरे अश्व वत् भक्त स्त्री पुरुष्य वर्ग वा सर्जन और संहार बल ( वृषणा ) बलवान् हैं। हे ( शतक्रतो ) सैकड़ों, अनेक प्रज्ञा और कर्म वाले ! ( त्वं वृषा ) तु बलवान् है। तेरा ( हवः ) आह्वान, दान, नाम, स्मरणादि ( वृषा ) बलयुक्त, सुखों का देने वाला है। ( २ ) इसी प्रकार राजा का रथ राष्ट्र, उसके वासी स्त्री पुरुष, राजा स्वयं और उसका व्यवहार सब बलवान् हों।

वृषा ग्रावा वृषा मदो वृषा सोमो अयं सुतः।

वृषा यज्ञो यमिन्वसि वृषा हवः ॥ ३२ ॥

भा०—( ग्रावा वृषा ) मेघवत् उपदेष्टा विद्वान् और प्रस्तरवत् शत्रुनाशक क्षात्रबल बलवान् हो। हे राजन् ! ( मदः वृषा ) तेरा यह 'मद' हर्ष, प्रसन्नता भी ( वृषा ) सुखप्रद, दृढ़ हो। ( अयं सुतः ) यह उत्पन्न ( सोमः ) पुत्रवत् राष्ट्र वा अभिषिक्त शासक पुरुष ( वृषा ) बलवान् हो। ( यज्ञः ) परस्पर का मेल, दान-प्रतिदान व्यवहार ( यम् इन्वसि ) जिसको तू करता है, वह ( वृषा ) बलवान्, दृढ़, सुखप्रद हो। ( हवः वृषा ) शत्रु के साथ प्रतिस्पर्द्धा और ललकार भी ( वृषा ) सुखप्रद और दृढ़ हो।

वृषा त्वा वृषणं हुवे वज्रिञ्चित्राभिरूतिभिः।

वावन्थ हि प्रतिष्टुतिं वृषा हवः ॥ ३३ ॥ १३ ॥

भा०—हे ( वज्रिन् ) बलशालिन् ( चित्राभिः ) आश्चर्यजनक नाना

( ऊतिभिः ) रक्षाकारिणी सेनाओं वा रक्षाओं से युक्त ( वृषणं ) बलवान् तुझ को ( वृषा ) मैं प्रजाजन ( हुवे ) स्वीकार करता हूँ। तू ( वृषा ) सब सुखों का दाता, उत्तम प्रबन्धकर्त्ता और ( हवः ) शत्रुओं के साथ प्रतिस्पर्द्धाशील होकर ही ( प्रतिस्तुतिं वावन्थ हि ) सर्वत्र स्तुति को प्राप्त कर। ( २ ) प्रभु नाना रक्षाओं से सुखप्रद है। वह संसार का प्रबन्धक, ( हवः ) स्तुत्य है, सबकी स्तुति प्राप्त करता है। इति त्रयोदशो वर्गः ॥

[ १४ ]

गोषूक्त्यश्वसूक्तिनौ काण्वायनौ ऋषी ॥ इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१, ११ विराड् गायत्री। २, ४, ५, ७, १५ निचृद्गायत्री। ३, ६, ८—१०, १२—१४ गायत्री ॥ पञ्चदशं सूक्तम् ॥

**यदि॑न्द्राहं यथा॒ त्वमीशी॑य॒ वस्व॒ एक॒ इत्।**
**स्तो॒ता मे॒ गोष॑खा स्यात् ॥ १ ॥**

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( यथा ) जिस प्रकार ( त्वम् एकः इत ) तू एक अद्वितीय ( वस्वः ईशीय ) ऐश्वर्य और बसे जीवगण का स्वामी है, ( यद् अहं ) वैसा ही जो मैं होऊं, फिर जिस प्रकार तेरा ( स्तोता गो-सखा ) स्तुतिकर्त्ता उत्तम वाणियों और इन्द्रियों का मित्र होता है उसी प्रकार इस लोक में तुझ जैसे ऐश्वर्यसम्पन्न ( मे ) मेरा ( स्तोता ) स्तुतिकर्त्ता, उपदेष्टा विद्वान् भी ( गो-सखा ) भूमि का वाणी गोसम्पदा और धनुष और डोरी का मित्र, अर्थात् भूमि, वाणी, पशु, शस्त्रादिसम्पन्न ( स्यात् ) हो।

**शिक्षे॑यमस्मै॒ दित्से॑यं॒ शची॑पते मनी॒षिणे॑।**
**यद॒हं गोप॑ति॒: स्या॒म् ॥ २ ॥**

भा०—हे ( शचीपते ) शक्तियों, वाणियों के स्वामिन् ! ( यद् अहं गोपतिः स्याम् ) जो मैं 'गो' भूमि वाणियों का स्वामि, विद्वान्, धनुर्धर होऊं तो ( अस्मै मनीषिणे शिक्षेयं ) मन पर वश करने वाले

इस मनस्वी शिष्य को ज्ञान की शिक्षा दूं अथवा ज्ञान देने वाले इस विद्वान् को ( दित्सेयं ) धनादि देने की इच्छा करूं और ( शिक्षेयं ) दूं भी।

धेनुष्ट इन्द्र सूनृता यजमानाय सुन्वते।
गामश्वं पिप्युषी दुहे॥ ३॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! प्रभो ! गुरो ! विद्वन् ! ( सुन्वते ) शुभकर्म करने, ज्ञान-स्नान करने वाले ( यजमानाय ) देवपूजा, सत्संग शील के लिये ( सूनृता ) उत्तम सत्य, न्याययुक्त ( ते धेनुः ) तेरी वाणी ( पिप्युषी ) उसे बढ़ाती हुई ( गाम् अश्वं दुहे ) गौ अश्वादि सम्पदा देती है।

न ते वर्तास्ति राधस इन्द्र देवो न मर्त्यः।
यद्दित्ससि स्तुतो मघम्॥ ४॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यशालिन् ! तू ( स्तुतः ) स्तुति किया जाकर ( यत् ) जब ( मघं दित्ससि ) उत्तम ऐश्वर्य देना चाहता है तो ( ते राधसः ) तेरे दिये धन का ( वर्त्ता ) वारण करने वाला ( न देवः न मर्त्यः ) न कोई देव, विद्वान् और न साधारण मनुष्य है।

यज्ञ इन्द्रमवर्धयद्यद्भूमिं व्यवर्तयत्। चक्राण ओपशं दिवि ५।१४

भा०—( दिवि ) आकाश में ( ओपशं ) मेघ को ( चक्राणः ) उत्पन्न करता हुआ ( यत् ) जो यज्ञ ( भूमिं वि-अवर्त्तयत् ) भूमि को विविध सस्यादि से सम्पन्न करता है, वह ही ( इन्द्रम् अवर्धयत् ) सूर्यवत प्रभु की महिमा को बढ़ाता है। अथवा—( यत ) जो इन्द्र, ऐश्वर्यवान् राजा सूर्यवत (भूमिं अवर्त्तयत्) भूमि को विविध प्रकार से काम में लाता, (दिवि ओपशं चक्राणः) तेज में या भूमि में स्थिति प्राप्त करता है, उसको ( यज्ञः ) प्रजाओं का संग बढ़ाता है। इति चतुर्दशो वर्गः॥

वावृधानस्य ते वयं विश्वा धनानि जिग्युषः ।
ऊतिमिन्द्रा वृणीमहे ॥ ६ ॥

भा०—( विश्वा धनानि ) समस्त धनों को ( जिग्युषः ) जीतने और ( वावृधानस्य ) निरन्तर बढ़ने वाले ( ते ) तेरी ( ऊतिं ) रक्षा को हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( वयं वृणीमहे ) हम वरण करते हैं ।

व्य१न्तरिक्षमतिरन्मदे सोमस्य रोचना । इन्द्रो यदभिनद्वलम् ॥७॥

भा०—( इन्द्रः ) शत्रुहन्ता राजा, सूर्यवत् तेजस्वी होकर ( यत् ) जब (वलम्) घेरने वाले शत्रु को मेघ के समान ( अभिनत् ) छिन्न भिन्न करता है तब वह ( सोमस्य मदे ) ऐश्वर्य प्राप्ति वा राष्ट्र लाभ रूप हर्ष में ( रोचना ) रुचियुक्त होकर ( अन्तरिक्षम् वि-अतिरत् ) अन्तःकरण को आकाशवत् बड़ा कर लेता है; उदार हो जाता है । ( २ ) परमेश्वर आवरणकारी अज्ञान को छिन्न भिन्न कर देता है, आनन्द में (रोचना सोमस्य) रुचि करने वाले जीव के ( अन्तरिक्षम् वि-अतिरत् ) हृदय को बढ़ाता व उत्साहित करता है ।

उद्गा आजदङ्गिरोभ्य आविष्कृण्वन्गुहा सतीः ।
अर्वाञ्चं नुनुदे वलम् ॥ ८ ॥

भा०—वह परमेश्वर ( अंगिरोभ्यः ) तेजस्वी विद्वानों वा प्राणधारी जीवों के उपकार के लिये ( गुहा सतीः ) अन्तःकरण में प्राप्त हुई (गाः) वेदवाणियों को शिष्यों के प्रति गुरु के समान ( आविष्कृण्वन् ) प्रकट करता हुआ ( उत आजत् ) उदित करता है, और ( अर्वाञ्चं ) आगे आये ( वलम् ) आत्मा को घेरने वाले अज्ञान को ( नुनुदे ) भगा देता है । इसी प्रकार प्रभु ऋषियों के हृदय में गुरुवत् ज्ञान प्रकाशित करता है ।

इन्द्रेण रोचना दिवो दृळ्हानि दृंहितानि च ।
स्थिराणि न पराणुदे ॥ ९ ॥

भा०—( इन्द्रेण ) ऐश्वर्य के स्वामी, परमेश्वर ने ( दिवः ) भूमि, अन्तरिक्ष और आकाश के ( रोचना ) कान्तियुक्त वा रुचिकारक पदार्थ ( दृढानि ) दृढ़ किये और ( दृंहितानि ) बढ़ाये, ( स्थिराणि ) स्थिर, सदा रहने वाले बनाये, ( न परानुदे ) जो चिरकाल तक नाश न हों।

अपामूर्मिर्मदन्निव स्तोम इन्द्राजिरायते।
वि ते मदा अराजिषुः ॥ १० ॥ १५ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( स्तोमः ) स्तुतिप्रवाह ( मदन् ) उछलते ( अपाम् ऊर्मिः इव ) समुद्रों के तरंग वा प्राणों के तरंगवत् ( अजिरायते ) वेग से उठता है, ( ते मदाः ) तेरे आनन्द प्रवाह ( वि अराजिषुः ) विविध प्रकार से विराजते हैं। परमेश्वर के प्रति स्तुतिसमूह प्राणों के उठते प्रवाह रूप में जल तरंगवत् हृदय समुद्र से उछलता है, वह प्रभु का आनन्द ही मानो प्रकाशित है। इति पञ्चदशो वर्गः।

त्वं हि स्तोमवर्धन इन्द्रास्युक्थवर्धनः। स्तोतॄणामुत भद्रकृत् ११

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! ( त्वं ) तू ( स्तोतृणाम् ) स्तुति-कर्त्ता जनों के ( हि ) अवश्य ( स्तोम-वर्धनः ) स्तुति समूह को बढ़ाने और ( उक्थ-वर्धनः ) उत्तम बचन को बढ़ाने ( उत ) और ( भद्रकृत् ) कल्याण करने वाला है।

इन्द्रमित्केशिना हरी सोमपेयाय वक्षतः। उप यज्ञं सुराधसम् १२

भा०—जिस प्रकार ( केशिना हरी इन्द्रम् वक्षतः ) केशों वाले अश्व ऐश्वर्यवान् पुरुष को ढोते हैं उसी प्रकार ( केशिना हरी ) केशों वाले स्त्री पुरुष वा ज्ञानी और कर्मवान् पुरुष ( सोम-पेयाय ) सुखैश्वर्य प्राप्ति और उसके उपभोग के लिये ( इन्द्रम् इत् वक्षतः ) परमेश्वर को हृदय में धारण करते, स्तुति करते हैं। ( २ ) ( केशिना ) जटावान् ब्रह्मचारी, ब्रह्मचारिणी इन्द्र आचार्य को ज्ञान प्राप्त्यर्थ प्राप्त करते हैं। वे दोनों,

( सु-राधसम् ) उत्तम आराधना योग्य ( यज्ञम् उप ) पूज्य, प्रभु की उपासना करते हैं।

अपां फेनेन नमुचेः शिर इन्द्रोदवर्तयः।
विश्वा यदजयः स्पृधः॥ १३॥

भा०—हे ( इन्द्र ) शत्रुहन्तः! ज्ञान के द्रष्टा! ( यत् ) जब (विश्वाः) समस्त ( स्पृधः ) स्पर्धाओं, द्वेषों, कामनाओं को ( अजयः ) जीत लेता है, तब तू ( अपां ) प्राणों के ( फेनेन ) बल से ( नमुचेः ) न छूटने वाले देह के ( शिरः ) शिरे भाग की ओर ( उत् अवर्त्तयः ) ऊर्ध्व गति करता है। (२) इसी प्रकार राजा जब स्पर्धा से सेनाओं को जीत ले तब ( नमुचेः ) न जीता छोड़ने योग्य शत्रु के शिर या विचार को ( अपां फेनेन ) आप्त जनों के उपदेश-बल से ( उत् अवर्त्तयः ) उत्तम मार्ग में प्रवृत्त करावे। अथवा—( शिरः ) शत्रु के शिर अर्थात् प्रमुख भाग को ( अपां फेनेन ) प्रजाओं के हिंसाकारी बल–सैन्य से ( उद्-अवर्त्तयः ) उखाड़ दे।

मायाभिरुत्सिसृप्सत इन्द्र द्यामारुरुक्षतः। अव दस्यूँरधूनुथाः १४

भा०—हे ( इन्द्र ) सत्यदर्शिन्! शत्रुहन्तः! तू ( मायाभिः ) नाना बुद्धियों से ( उत्-सिसृप्सतः ) ऊपर जाना चाहते हुए और ( द्याम् ) तेजोयुक्त प्रभुपद वा शिरोभाग के मूर्धा स्थान की ओर ( आरुरुक्षतः ) आरोहण करने वाले सज्जनों की रक्षा कर और ( मायाभिः ) छल कपटादि से ऊंचे जाने वाले ( द्याम् ) भूमि राज्य पर ( उत्सि सृप्सतः आरुरुक्षतः ) आरूढ होने वाले ( दस्यून् अव अधूनुथाः ) दस्युओं को नीचे गिरा। अर्थापत्ति से यहां सज्जनों की वृद्धि का अभिप्राय है।

असुन्वामिन्द्र संसदं विषूचीं व्यनाशयः।
सोमपा उत्तरो भवन्॥ १५॥ १६॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन्! दुष्टों के नाशक! तू ( सोम-पाः )

ऐश्वर्य, राष्ट्र, प्रजाजन, विद्वान् आदि का रक्षक ( उत्तरः ) उत्कृष्ट, सबको पार ले जाने वाला ( भवन् ) होकर ( असुन्वां ) ऐश्वर्य न उत्पन्न करने और ( विषूचीम् ) विपरीत, अराजक दिशा से जाने वाली ( संसदं ) राज सभा वा जन-सभा को ( वि-अनाशयः ) विशेष नष्ट कर। इति षोडशो वर्गः ॥

[ १५ ]

गोषूक्त्यश्वसूक्तिनौ ऋषी। इन्द्रो देवता ॥ छन्दः—१—३, ५—७, ११, १३ निचृदुष्णिक्। ४ उष्णिक्। ८, १२ विराडुष्णिक्। ९, १० पादनिचृदुष्णिक् ॥ त्रयोदशर्चं सूक्तम् ॥

तम्वभि प्र गायत पुरुहूतं पुरुष्टुतम्।
इन्द्रं गीर्भिस्तविषमा विवासत ॥ १ ॥

भा०—हे विद्वान् लोगो ! आप लोग ( तम् उ ) उसी ( पुरु-हूतं ) बहुतों से स्वीकृत, ( पुरु-स्तुतम् ) बहुतों से स्तुति योग्य ( तविषम् ) बलशाली, शक्तिमान् ( इन्द्रं ) ऐश्वर्यवान् परमेश्वर को लक्ष्य कर ( अभि प्र गायत ) अच्छी प्रकार गान करो। ( गीर्भिः ) नाना स्तुति वाणियों से ( आ विवासत ) आदर पूर्वक सेवा और उपासना करो।

यस्य द्विबर्हसो बृहत्सहो दाधार रोदसी।
गिरीँरज्राँ अपः स्वर्वृषत्वना ॥ २ ॥

भा०—( द्वि-बर्हसः ) आकाश, भूमि दोनों को धारने वाले दोनों के स्वामी ( यस्य बृहत् सहः ) जिसका बल बहुत बड़ा है वह ( वृषत्वना ) भारी सामर्थ्य से ( रोदसी दाधार ) आकाश, भूमि को धारण करता है, वह ( अज्रान् गिरीन् ) वेग से जाने वाले मेघों, ( अपः ) समुद्र वा आकाश के जलों और ( स्वः ) सूर्य वा प्रकाश को ( दाधार ) धारण करता है।

स राजसि पुरुष्टुतँ एको वृत्राणि जिघ्नसे
इन्द्र जैत्रा श्रवस्या च यन्तवे ॥ ३ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यवन् ! सूर्यवत् तेजस्विन् ! ( सः ) वह तू ( पुरु-स्तुतः ) बहुतों से प्रशंसित, स्तुति प्रार्थनादि योग्य ( एकः ) अकेला, अद्वितीय रहकर ( राजसि ) राजा के समान है। वह तू ही ( जैत्रा श्रवस्या ) विजय करने और श्रवण करने योग्य धनों, अन्नों और ज्ञानों को ( यन्तवे ) देने के लिये ( वृत्राणि जिघ्नसे ) मेघों को विद्युत्वत्, आवरणकारी अज्ञानों को नाश करता है।

तं ते मदं गृणीमसि वृषणं पृत्सु सासहिम्।

उ लोककृत्नुमद्रिवो हरिश्रियम् ॥ ४ ॥

भा०—हे ( अद्रिवः ) वीर्यवन् ! अखण्ड शक्तिशालिन् ! ( ते ) तेरे ( तं ) उस ( वृषणं ) महान् शक्तिसम्पन्न, सब सुखों के दाता, ( पृत्सु सासहिं ) संग्रामों में शत्रु को पराजय करने वाले ( लोक-कृत्नुम् ) लोकों को बनाने और ( हरि-श्रियम् ) सूर्यादि लोकों और मनुष्यों के आश्रय योग्य ( मदं ) परमानन्द की हम ( गृणीमसि ) स्तुति करते हैं।

येन ज्योतींष्यायवे मनवे च विवेदिथ।

मन्दानो अस्य बर्हिषो वि राजसि ॥ ५ ॥ १७ ॥

भा०—हे परमेश्वर ! तू ( येन ) जिस द्वारा ( आयवे ) संसार में पुनः २ आने वाले ( मनवे ) मननशील जीव संसार को ( ज्योतींषि ) अग्नि, सूर्य और विद्युत्वत् चमकने वाले वेदमय ज्ञान-प्रकाश ( विवेदिथ ) प्राप्त कराता है वह तू ( मन्दानः ) आनन्दमय होकर ( अस्य बर्हिषः ) इस महान् संसार में ( वि राजसि ) विविध प्रकार से चमकता है। इति सप्तदशो वर्गः ॥

तदद्या चित्त उक्थिनोऽनुष्टुवन्ति पूर्वथा।

वृषपत्नीरपो जया दिवेदिवे ॥ ६ ॥

भा०—( तत् ) वे विद्वान् जन ( अद्य चित् ) आज भी ( पूर्वथा )

पूर्ववत् ( उक्थिनः ) वेद वचन वा मन्त्रों के जानने वाले ( ते ) तेरे यश का ( अनु स्तुवन्ति ) नित्य स्तवन करते हैं। हे बलशालिन्! ( दिवे दिवे ) प्रति दिन, नित्य, ( वृषपत्नीः ) बलवान् पुरुषों द्वारा पालने योग्य ( अपः ) प्रकृति के परमाणुओं को ( जय ) वश करता है। ( २ ) उसी प्रकार राजा की सब स्तुति करते हैं वह बली पुरुषों से पालन योग्य प्रजाओं और भूमियों को विजय करे।

तव॒ त्यदि॑न्द्रि॒यं बृ॒हत्तव॒ शुष्म॑मु॒त क्रतु॑म्।
वज्रं॑ शिशाति धि॒षणा॒ वरे॑ण्यम् ॥ ७ ॥

भा०—हे प्रभो! राजन्! ( तव ) तेरे ( त्यत् इन्द्रियम् ) उस इन्द्रिय अर्थात् महान् ऐश्वर्य सामर्थ्य को और ( तव ) तेरे उस ( बृहत् शुष्मम् ) बड़े भारी बल और ( क्रतुम् ) ज्ञान और कर्म को और तेरे ( वरेण्यम् वज्रम् ) सर्वश्रेष्ठ, वरण योग्य बल को ( धिषणा ) बुद्धि वा ज्ञान ही ( शिशाति ) तीक्ष्ण कर रहा है, प्रबलता से दिखाता है।

तव॒ द्यौरि॑न्द्र॒ पौंस्यं॑ पृथि॒वी व॑र्धति॒ श्रवः॑।
त्वामापः॒ पर्व॑तासश्च हिन्विरे ॥ ८ ॥

भा०—हे ( इन्द्र ) ऐश्वर्यशालिन्! (तव पौंस्यं) तेरे महान् पौरुष, बल वा पुरुष भाव को ( द्यौः ) सूर्य और ( श्रवः ) तेरे यश को (पृथिवी) अन्नवत् यह पृथिवी (वर्धति) बढ़ा रही है। ( आपः ) जल और ( पर्वतासः च ) मेघगण ( त्वाम् हिन्विरे ) तेरी बड़ाई करते हैं।

त्वां विष्णु॑र्बृ॒हन्क्षयो॑ मि॒त्रो गृ॑णाति॒ वरु॑णः।
त्वां शर्धो॑ मद॒त्यनु॒ मारु॑तम् ॥ ९ ॥

भा०—हे ऐश्वर्यवन्! ( विष्णुः ) फैलने वाला, प्रकाशमान सूर्य ( बृहन् ) महान् ( क्षयः ) सबको अपने में बसाने वाला, गृह के समान आश्रय ( मित्रः ) स्नेहवान् जन, और दिन और

